मे चिन्ता नही है ? कालीपद बाबू से कह आया हू। मैंने कहा—सुकांत बाबू मेरे आदमी हैं उनके लिए कुछ करना ही पड़ेगा आपको, नही तो हम लोग जिन्दा कैसे रहेंगे ?"

"आपने कहा यह सब ?"

"कहूंगा नही ? कालीपद बाबू आज मिनिस्टर हो गए हैं तो क्या भगवान हो गए हैं ? बरसो ताश खेले हैं हम लोग, मुरमुरे और पकौड़े खाए हैं वह सब क्या भूल सकता है कोई ?"

"आप लोग क्या एकसाथ उठते-बैठते थे ?"

निताई ज़ोर ज़ोर से हसने लगता। कहता, "अरे क्या अकेले काली बाबू ? एक विधान बाबू को छोड़कर जितने भी मिनिस्टर हैं, सभी के साथ एक ज़माने में उठना-बैठना रहा है। अजी मैं एक नम्बर का बैठकबाज था, जितनी उन्नति हुई है सब इस बैठकबाजी की बदौलत ही हुई है। लेकिन हां, आदमी देखकर मेल-जोल रखता हू। 'फोरसाइट' भी थी। मुझे मालूम था, जिसके साथ मेल-जोल है, एक रोज़ वह बड़ा आदमी होगा ही।"

सुकांत कहता, "वाकई, मानना पड़ेगा कि आपमे दूरदृष्टि है।"

निताई बसाक कहता "लेकिन जानते हैं मुश्किल कहा है ? आज कल इन मिनिस्टरो के सेक्रेटरी लोग बड़े धूर्त होते हैं। बात ही नही सुनना चाहते। वैसे दोष उनका भी नही है। घूस देने वालो ने राइटर्स बिल्डिंग मे चक्कर काट-काटकर इन लोगो को ऐसा लोभ सिखला दिया है कि बगैर जेब गर्म किए, कोई कलम ही नही पकड़ना चाहता।"

सुकांत कहता है, "अगर कहें तो रुपये दे दूंगा। कितने देने पड़ेंगे ? एक हज़ार ?"

निताई बसाक कहता "खबरदार, रुपये का नाम भी न लीजिएगा। काम हुए बगैर इन लोगो के हाथ में पैसा नही रखना चाहिए। सब के-सब एक नम्बरी हैं। माल हज़म करके वही जा छुपेंगे कि फिर शक्ल ही दिखलाई नही पड़ेगी।"

सुकांत पूछता, "तो अब क्या करने को कहते हैं ?"

शुरू शुरू में निताई बसाक कहता "जो करना होगा मैं कर लूगा

आप फिक्र न करें मिस्टर राय।"

लेकिन आहिस्ते-आहिस्ते परिचय जैसे जैसे पुराना होता गया घनिष्ठता जैसे-जैसे बढती गई निताई बसाक उतना ही बदलने लगा। कहने लगा, "दो सौ रुपये दीजिए तो काम बन आया है आपका।"

सुकात की हैसियत ऐसी कुछ नही कि दो सौ रुपये कहते ही दो सौ निकाल दे। लेकिन नौकरी में तरक्की के लिए आदमी को सब कुछ करना पडता है। इन मामलो मे बीवी के गहने रेहन रखने की नौबत आने पर भी कोई पीछे नही हटता। सुकात की जो भी जमा पूजी थी, नौकरी की तरक्की के लिए उसने वह सब निताई बसाक के हाथ मे रख दी। बाद मे जब लगा कि उसके पास अब और कुछ नही है तभी से उसके पास निताई बसाक का आना भी कम हो गया। अब सुकात राय ही निताई बसाक को ढढता फिरता था। गाडी लेकर बार-बार दुलाल साहा के घर आकर सुनता—निताई बाबू कलकत्ते गए है, या दिल्ली नही तो बम्बई गए है।

बाद मे तो उससे मिल पाना ही दूभर हो गया। अब सुकात को भी शक होने लगा तब क्या यह आदमी उसे ठग रहा है ?

इसीलिए उस रोज आकर जब सुना कि निताई बसाक नही है, तभी पता नही क्यो उसे खयाल आया कि चलकर एक बार मालिक को ही देख लिया जाए। दुलाल साहा भी नही है निताई बसाक भी नही है। सब-के-सब समधियाने गए हैं।

लेकिन यहा आकर जो सुना, उससे वह हतवाक् रह गया।

निवारण की हालत उस समय पागल जैसी हो रही थी।

सुकात ने पूछा था "क्या बीमारी हुई थी ?"

तब तक शायद किसी तरह यह खबर किशनगज मे फल गई थी। एक-के-बाद एक लोग आने लगे। किसीके भी मुह पर चू तक नही थी। वही सब हुआ आखिर मे। किशनगज का भट्टाचार्य भवन दुबारा सिर ऊचा किए खडा हुआ। हरतन भी वापस आई। पोती के लौटने के साथ-ही-साथ मानिक फिर से वश का खोया गौरव वापस ले आए। कुछ दिन और

मे चिन्ता नही है ? कालीपद बाबू से कह आया हू। मैंने कहा—सुकात बाबू मेरे आदमी हैं उनके लिए कुछ करना ही पडेगा आपको, नही तो हम लोग जिन्दा कैसे रहगे ?"

'आपने कहा यह सब ?"

कहूगा नही ? कालीपद बाबू आज मिनिस्टर हो गए हैं तो क्या भगवान हो गए है ? बरसो ताश खेले हैं हम लोग मुरमुरे और पकौडे खाए हैं, वह सब क्या भूल सकता है कोई ?"

आप लोग क्या एक साथ उठते बैठते थे ?"

निताई जोर जोर से हसने लगता। कहता 'अरे क्या अकेले काली बाबू ? एक विधान बाबू को छोडकर जितने भी मिनिस्टर हैं, सभी के साथ एक जमाने म उठना बैठना रहा है। अजी मैं एक नम्बर का बैठकबाज था, जितनी उन्नति हुई है सब इस बैठकबाजी की बदौलत ही हुई है। लेकिन हा, आदमी देखकर मेल-जोल रखता हू। फोरसाइट' भी थी। मुझे मालूम था, जिसके साथ मेल जोल है, एक रोज वह बडा आदमी होगा ही "

सुकात कहता, वाकई, मानना पडेगा कि आपमे दूरदृष्टि है।'

निताई बसाक कहता 'लेकिन जानते हैं, मुश्किल कहा है ? आज-कल इन मिनिस्टरो के सेक्रेटरी लोग बडे धूर्त होते हैं। बात ही नही सुनना चाहते। वैसे दोष उनका भी नही है। घूस देने वालो ने राइटस बिल्डिंग मे चक्कर काट-काटकर इन लोगो को ऐसा लोभ सिखला दिया है कि बगैर जेब गर्म किए, कोई कलम ही नही पकडना चाहता।'

सुकात कहता है अगर कहें तो रुपये दे दूगा। कितने देने पडेंगे ? एक हजार ?"

निताई बसाक कहता खबरदार, रुपये का नाम भी न लीजिएगा। काम हुए बगर इन लोगो के हाथ मे पैसा नही रखना चाहिए। सब के-सब एक नम्बरी हैं। माल हजम करके कहो जा छुपेंगे कि फिर शक्ल ही दिखलाई नही पडेगी।'

सुकात पूछता, तो अब क्या करने को कहते हैं ?"

शुरू-शुरू मे निताई बसाक कहता 'जो करना होगा, मैं कर लूगा,

आप फिक्र न करें मिस्टर राय।"

लेकिन आहिस्ते-आहिस्ते परिचय जस-जैसे पुराना होता गया, घनिष्ठता जैसे-जैसे बढती गई निताई बसाक उतना ही वदलने लगा। कहने लगा, "दो सौ रुपये दीजिए तो, काम बन आया है आपका।"

सुकात की हैसियत ऐसी कुछ नही कि दो सौ रुपये कहते ही दा मो निकाल दे। लेकिन नौकरी में तरक्की के लिए आदमी को सब कुछ करना पडता है। इन मामलो मे बीवी के गहने रेहन रखने की नौबत आने पर भी कोई पीछे नही हटता। सुकात की जो भी जमा पूजी थी, नौकरी की तरक्की के लिए उसने वह सब निताई बसाक के हाथ मे रख दी। बाद म जब लगा कि उसके पास अब और कुछ नही है तभी से उसके पास निताई बसाक का आना भी कम हो गया। अब सुकात राय ही निताई बसाक को ढढता फिरता था। गाडी लेकर बार-बार दुलाल साहा के घर आकर सुनता—निताई बाबू कलकत्ते गए हैं या दिल्ली नही तो बम्बई गए हैं।

बाद म तो उसस मिल पाना ही दूभर हो गया। अब सुकात को भी शक होने लगा, तब क्या यह आदमी उसे ठग रहा है ?

इसीलिए उस रोज आकर जब सुना कि निताई बसाक नही है, तभी पता नही क्यो, उसे खयाल आया कि चलकर एक बार मालिक को ही देख लिया जाए। दुलाल साहा भी नही है, निताई बसाक भी नही है। सब के-सब समधियान गए हैं।

लेकिन यहा आकर जो सुना, उससे वह हतवाक रह गया।

निवारण की हालत उस समय पागल जैसी हो रही थी।

सुकात ने पूछा था "क्या बीमारी हुई थी ?"

*तब तक शायद किसी तरह यह खबर किशनगज मे फैल गई थी।* एक क बाद एक लोग आने लगे। किसीके भी मुह पर चू तक नही थी। वही सब हुआ आखिर म। किशनगज का भट्टाचार्य-भवन दुबारा सिर ऊचा किए खडा हुआ। हरतन भी वापस आई। पोती के लौटने के साथ ही साथ मालिक फिर से वश का खोया गौरव वापस ले आए। कुछ दिन और

जिन्दा रहते तो शायद पंपुलवेड के पास वाली आहर की शुगर मिल भी ले लेते। मालिक खुद भी यह बात बार-बार कहते थे। सभीने आशा की थी कि यह बात सच होगी। एक दिन दुलाल साहा के गुरु आकर भविष्यवाणी कर गए थे, उसका सब कुछ तो मिल गया, तो बाकी का क्या नही मिला? बाकी क्यो न देख पाए मालिक?

अन्दर अचानक बडी बहूजी फूट-फूटकर रो पडी। आम तौर पर बडी बहूजी के गले की आवाज कभी किसीने नही सुनी। लेकिन आज के दिन भी क्या रोए बगैर रह पाना मुमकिन था?

निवारण ने फौरन अन्दर जाकर कहा, "रानी मा, चुप रहिए हरतन सुन लेगी।"

हरतन का नाम सुनते ही बडी बहूजी ने अपने-आपको सम्हाल लिया, फिर और नही रो पाई। एक निवारण का छोड हरतन के बारे मे जैसे सभी भूल गए थे। एक दिन जिसके लिए इलाज इतनी देखभाल, और इतना खर्च हो रहा था, उसका किसीको खयाल ही नही था। वह इस मौत के बारे म नही जानती। उस यह खबर देना ठीक नही है, यह बात निवारण के दिमाग मे ही कौंधा। सच ही तो, यह खबर सुनकर उसकी बीमारी और बढ सकती है। यह जिम्मा बकू न ले रखा था। अब तक सब देखन के बाद बकू जैसे गूगा हो गया था, लेकिन ध्यान हर ओर था। वह सीढी रोककर खडा हो गया जिसस कोई ऊपर जाकर हरतन तक खबर न पहुचा दे। साथ ही हरतन भी किसी तरह खबर पाकर नीचे न उतर आए।

इतन पर भी बकू का शक था।

बकू दबे पाव ऊपर पहुचा। बाहर बराण्डे स झाककर देखा, हरतन सो रही है। सिर के ऊपर पखा सनसना रहा था। सामने टेबल पर अगूर, सब, अनार, सब तैयार रखे थे।

अचानक आख खुलते ही हरतन ने बकू को देख लिया।

"चोरी चोरी क्या देख रहे हो?"

बकू सकपका गया। आहिस्त-आहिस्ते अन्दर आया। बोला, "नही, देख रहा था, तुम क्या कर रही हो? दवा खाने का वक्त हो गया है न?"

हरतन ने मुह बनाकर कहा, "दवा नही खानी है मुझे।"

"क्यो ? मालूम है, कितनी मुश्किल से कलकत्ते से दवा लाता हू ?"

"सो मालूम है। लेकिन इतनी तकलीफ उठाकर तुम सोचते हो, तुम्हारा कुछ फायदा होगा ?"

"सोचती हो, अपने फायदे के लिए यह सब कर रहा हू ? तुम किसी तरह ठीक हो जाओ इसीलिए यह सब हो रहा है।"

"लेकिन मेरे ठीक होने से तुम्हे क्या फायदा होना है ? मेरे ठीक होते ही तो तुम्हे यह घर छोडना पडेगा। तब कोई तुम्हे इस तरह बिठलाकर फोकट मे खाना नही खिलाएगा।"

बकू ने जरा हसने की कोशिश की। नीचे जो कुछ हो रहा है हरतन को कही उसकी भनक न पड जाए। उसने कहा, "लगता है मुझे फोकट का खाना मिलता देखकर तुम्हे काफी जलन हो रही है।"

हरतन ने कहा "यह बात नही है, मैं कह रही थी, मेरे ठीक होते ही तुम्हे फिर बडी बाबू के यहा मशक्कत करनी पडेगी खाना जुटाने के लिए।"

तभी जसे कुछ सुनकर हरतन के कान खडे हो गए। फिर बोली "नीचे हल्ला क्यो हो रहा है ? लगता है, काफी लोग आए है।"

इसके बाद कहने लगी "बहुत दिनो से दादा को नही देखा है दादा आजकल मेरे पास आते क्यो नही है ? मैं ठीक हो गई हू, क्या इसलिए ?"

बकू बोला, "नही नही ऐसी बात नही है। काम काज बढ गया है। और भी एक जमीन खरीद रहे हैं तुम्हारे लिए। एक और मकान बनवाएगे न ! रोज ही मालिक तुम्हारे बारे म पूछते है अभी थोडी देर पहले ही पूछा था कि हरतन कैसी है।"

"तुमने क्या कहा ?"

"मैं और क्या कहता ? कह दिया कि बहुत अच्छी है। सचमुच ही तुम काफी ठीक हो गई हो अब। अच्छा है, तुम जल्दी जल्दी अच्छी हो जाओ तो मुझे छुट्टी मिले।"

हरतन ने मुसकराकर कहा, "तब तो मुझे कुछ रोज और इसी तरह

पड़े रहना चाहिए, क्यों ?

"किसलिए ?"

'ऐसा करने से तुम जो चाहते हो वही होगा।'

मैं क्या चाहता हू तुम्हें कैसे मालूम हुआ ?"

इतने दिन एकसाथ काम किया है हम लोगो ने तुम क्या चाहते हो, मुझे मालूम नही होगा ?"

'साफ साफ कहो न कि मैं क्या चाहता हू ?"

जाओ, तुमसे तो बात करना ही मुश्किल है। अरे, यह क्या नल दमयन्ती का ड्रामा है कि पाट देखा और फटाफट बोलना शुरू कर दिया ?"

बकू ने कहा, 'लेकिन दादा ने कहा है कि एक रात तुम्हारा पाट देखेंगे। तुम्हारे अच्छे हो जाने के बाद यही घर के सामने 'रानी रूप कुमारी' का तुम्हारा पाट देखेंगे।"

हरतन ने कहा, "अब तो सारे पाट ही भूल गई, अब कुछ भी याद नही है।"

बकू ने कहा "लेकिन मैं नही भूला हू। तुम्हारा पाट भी सुना सकता हू। मुझे सब याद है।"

हरतन अचानक बोल उठी अच्छा, मेरे ठीक होने पर तुम क्या करोगे बकूदा ? फिर से जाकर चड़ी बाबू के ऑपेरा मे काम करोगे ?"

बकू ने कहा, 'यह सब अभी नही सोचा है।"

लेकिन अभी से सोचे बगैर काम कैसे चलेगा ? हमेशा मेरे पास बैठे रहने से तो नही चलेगा।"

बकू ने कहा 'सो तो नही ही चलेगा। तुम्हारी शादी होगी, घर-बार होगा तुम बहू बनकर अपना घर सम्हालोगी। कभी-कभी हो सकता है, तुम्हे देख आया करूगा। तुम घूघट से सिर ढके मेरे सामने आकर खड़ी होओगी, फिर अन्दर चली जाओगी।"

हरतन बोली वाह ! तुमने तो एकदम मेरे भविष्य का नक्शा ही बनाकर रख दिया। देखती हू, दूरदष्टि है तुम्हारे मे।"

बकू ने कहा, 'सच कहता हू अजना, इससे ज्यादा कुछ चाहने का अधिकार ही कहा है हम लोगो को ?"

हरतन बोली "अब यहां खड़े होकर यह नाटक करना बंद भी करो।"

बकू बोला, "रूपकुमारी का मेरा पाट देखकर कितने लोगों ने मजाक बनाया, लेकिन मैंने उसका कोई बुरा नहीं माना। लेकिन अब तुम भी अगर इस तरह मेरा मखौल उडाओगी तो मुझे अच्छा नहीं लगेगा।"

हरतन बोली, "तो मैंने ऐसी कौन-सी खराब बात कह दी। तुम्हीं क्यों सुना रहे थे मुझे वे सब फालतू बातें?"

"कौन-सी बातें?"

"वही सब कि मेरी शादी होगी। घूघट डालकर तुम्हारे सामने आऊगी क्या क्या सब कहे जा रहे थे?

तो इसम झूठ क्या कहा मैंने? तुम कभी शादी नहीं करोगी क्या? घर नहीं बसाओगी कभी? तो यह इतना बडा मकान यह इतनी सपत्ति ऐश्वय, यह सब कौन खाएगा? कौन सम्हालेगा इस सबको?"

हरतन ने कहा "ओह तो यह कहो कि मैं पैसवाली हो गई हू, यह तुमसे देखा नहीं जा रहा?

बकू ने कहा देखा जा रहा है इसीलिए तो तुम्हारे मुह पर यह सब कहने की हिम्मत आई मुझमे। इतने दिन बाद ठीक हो रही हो, इससे मेरे जितनी खुशी किसको को हुई है जरा?"

हरतन ने कहा, "लेकिन बकूदा सच कहती हू लगता है इतना आराम मिले बगैर शायद कभी पता ही नहीं चलता कि तकलीफ सहना किसे कहत हैं। इसीम तो तुम्हारे बारे म सोचकर डर लगता है। यहा से लौटकर तुम्हे बडी बाबू क्या नौकरी देंगे तुम्हे? अगर दी भी तो क्या तुम वह नौकरी कर पाओगे अब?"

बकू बोला, "मेरी चिंता छोडो, मैं भी कोई आदमी हू?

हठात् फिर नीचे से गोलमाल की आवाज आई।

हरतन ने पूछा यह कैसी आवाज हा रही है? नीचे इतना हल्ला क्यों हो रहा है? ये लोग कौन हैं?"

बकू बोला, कुछ भी तो नहीं अजना। कहा, मुझे कुछ भी सुनाई नहीं दे रहा। दादा, लगता है, सरकार बाबू को डाट रहे हैं।'

नीचे गोलमाल बढ रहा था। हरतन बिस्तरे से उठने लगी।

बक् ने कहा, "तुम क्यो उठ रही हो ? मैं जाकर देख आता हू कि क्या बात है।"

लेकिन नीचे गोलमाल और भी बढ गया था। किसीके रोने की दबी आवाज, कुछ लोगो की बातचीत की आवाज, जैसे बहुत से लोग आ पहुचे थे और क्या सब कह रहे थे। इतना बडा घर, स्पष्ट कुछ भी सुनाई नही पड रहा था।

"लगता है तुम मुझसे छुपा रहे हो कुछ! बोलो क्या बात है ? क्या हुआ है नीचे ?'

बक् ने कहा, नही-नही, कुछ भी नही हुआ। तुम चुपचाप लेटी रहो। मैं जाता हू देखकर आता हू क्या बात है।"

लेकिन हरतन ने उसकी बातें नही सुनी। वह बिस्तरा छोड उठ खडी हुई। बोली 'बकूदा, तुम बेकार छिपा रहे हो, मैं समझ गई हू।" कहकर दरवाजे की ओर बढी।

बक् ने हरतन का हाथ पकड लिया और कहा, 'तुम नीचे न जाओ अजना, मेरी बात सुनो, तुम्हारी सेहत इस लायक नही है तुम अभी भी बीमार हो।'

हरतन बकू का हाथ झटककर सीढी की ओर बढ गई।

बकू चिल्लाकर उसे पकडने भागा, "अजना, सुनो डॉक्टर ने तुम्हारे लिए हिलना-डुलना मना किया है, मेरी बात सुनो।"

लेकिन तब तक नीचे से और भी जोर की आवाजें आने लगी। हरतन धम धम करती सीढी से उतरने लगी।

बकू पीछे पीछे आ रहा था, 'अजना सुनो।'

लेकिन नीचे पहुचकर हैरान रह गई। नीचे बहुत से लोग जमा थे। दीवानखाना, बराण्डा, आगन सब भर गए थे।

बकू भी उतने लोगो को देखकर हैरान था। बडी बहूजी जमीन पर बेसुध पडी थी। मालिक भी बिस्तरे पर निश्चित लेटे थे। एक काली मक्खी उनके होठो पर बैठी अपने पर हिला रही थी। और निवारण सरकार पत्थर का बुत बना खडा था। उसमे जैसे हिलने-भर की ताकत

चार लोग जो किशनगंज का शुरू से आखीर तक देखते आए हैं, जिन्होंने दुलाल साहा को भी देखा है मालिक को भी देखा है, अपने पावतले की पृथ्वी किस तरह शुरू हुई, यह बात अरूर नहीं मालूम हमें, लेकिन किशनगंज को देखकर उसकी कल्पना कर सकते हैं। यह पृथ्वी ही जैसे एक बड़ा किशनगंज है। हर राज रास्ते में हम दुलाल साहो को देखते हैं मालिकों को भी देखते हैं। यहां पर कोई जीतता है तो कोई हारता है। कोई मिट्टी रौंदते चलते है तो कोई मिट्टी कपाते चलते हैं। दोनों दलों में का कोई भी हमेशा के लिए नहीं आया। लेकिन तो भी ये लोग जब तक रहते हैं इनमें एक की उन्नति होने पर दूसरे का सीना फटता है। एक के घर पूड़िया तले जाने पर दूसरे को तकलीफ होती है। एक पर विपद-आपद पड़ती है तो दूसरा चैन की सांस लेता है। अनन्तकाल से यही चला आ रहा है।

आज भी अगर कोई किशनगंज आए तो मालिक के घर के सामने जाकर चौंक उठेगा। दुलाल साहा के घर से मालिक के घर जाने के लिए पहले धूल और कीचड़ रौंदते और चक्कर काटकर जाना पड़ता था। लेकिन अब वह बात नहीं है। अब वह अचल एकाकार हो गया है। यहां से वहां तक लम्बी चारदीवारी खिंच गई है। सारी जमीन हरिसभा के नाम पर देवोत्सर्ग हो गई है। दुलाल साहा भी नहीं है। मालिक भी नहीं हैं। बड़ी बहूजी भी नहीं हैं, निवारण सरकार भी नहीं है। लेकिन फिर भी किशनगंज है। और है *किशनगंज की हरिसभा*।

अभी उस रोज तक सिर्फ निताई बसाक था। जिन्दगी भर पेंपुलबेड वाली आहर से लेकर जिस आदमी ने सुकांत राय के प्रमोशन तक को लेकर इतना हंगामा किया, उसका कोई निशान तक बाकी नहीं रहा। कोई नहीं जान सका कि किस तरह किशनगंज की 'दी इंडिया शुगर मिल्स लिमिटेड' की स्थापना हुई किस तरह पटसन के इम्पोर्ट एक्सपोर्ट का लाइसेंस हासिल हुआ तथा किशनगंज की उन्नति के पीछे किसकी हाथ सफाई थी। आखिरी दिनों में छड़ी लिए शाम के वक्त टहलने निकलता था, या कभी गाड़ी में बैठकर पूरे इलाके का चक्कर लगा लेता। ड्राइवर गाड़ी ले जाकर इच्छामती के पक्के घाट के पास खड़ी कर देता।

दुलाल साहा जब तक जिंदा रहा, उसने रोज अपने हाथ मे झाड़ू लेकर इस घाट को धोया है। जवानी के वे दिन याद आते तब दुलाल साहा और वट् माझी, मल्लाह और व्यापारियो से हरिसभा के लिए फी आदमी एक आना चदा उगाया करते थे। सिर्फ याद ही करता था उस सबके बारे मे, कहनेवाला या सुनेनवाला कोइ बाकी नही रहा था किशनगज मे। पाकिस्तान से आए नये-नये लोग किशनगज मे बस गए हैं। जिन्हे गज की ओर जगह नही मिली, वे लोग मछुआटोली की ओर जाकर बस गए हैं। किशनगज पूरी तरह भर गया है। नये आए रिफ्यूजियो ने कपड़े और बतनो की दुकानें खोल ली हैं। गज, बाजार और सडक पर ये लोग जैसे छा गए है। इनकी वजह से सडक पर मोटर चलाना तक दूभर हो गया है। साइकल लिए जैसे सिर पर ही गिर पडते है।

बाद मे हठात् एक दिन निताई बसाक भी मर गया।

अखबारो म जब निताई बसाक के मरने की खबर छपी तो खबर के साथ उसकी फोटो भी छपी थी। फोटो के नीचे शोक सवाद मे निताई बसाक के अनेक गुणो का बखान था। लिखा था 'आप किशनगज के प्रात स्मरणीय व्यक्ति थे। इन्होके परिश्रम एव उद्योग से किशनगज मे विभिन्न सेवा प्रतिष्ठानो की स्थापना हुई थी। वे एक ही साथ कमठ व्यवसायी और सन्यासी थे। विभिन्न जनहितकारी सस्थाओ से युक्त रहकर आप निरासक्त भाव से आजीवन कमरत रहे। उनकी मत्यु से राममोहन रवीद्रनाथ, विद्यासागर और विवेकानद के देश ने एक और कमवीर खो दिया है। हम उनकी पारलौकिक आत्मा के लिए शाति की कामना करते हैं एवम् उनके अनगिनत शोकसतप्त गुणग्राही श्रद्धालुओ के लिए हार्दिक सहानुभूति की कामना करते है।'

इस जमाने के नये लोग अखबार पढकर 'अहा' कर उठे। सचमुच देश से एक महापुरुष उठ गया। इसीलिए जिस रोज किशनगज मे निताई बसाक के लिए शोकसभा हुई तो सिर्फ एक आदमी था जो हैरान था और वह था सुकात। यह वसे हो सकता है ? यह भी सभव है ? कितने लोगो को देने का नाम कर यह आदमी सुकात से कितने रुपय ऐंठ चुका

है लेकिन सब पैसा भी रान्टन विश्हम में किसीके पास नहीं पहुंचा। कुमार का प्रमोशन भी नहीं हुआ, तरक्की भी नहीं हुई। अभी भी वह किशनगंज के मल्हुआटोली में बी०डी०ओ० हो है और कुछ भी नहीं हो पाया।

सिर्फ है ही नहीं मालिक और कुमार साहब के झगड़े की शुरुआत से लेकर अन्तिम परिणति तक उसका दखल है।

यह परिणति जितनी अप्रत्याशित थी, उतनी ही आश्चर्यजनक! इसी तरह मानव जीवन की परिणति होता है। बन्नू बिहारी जिस दिन हरमन को लेकर मालिक का घर छोड़कर गया उस रोज कुमार भी वहां मौजूद था। वही क्यों सभी लोग थे। सभी लोग वहां मौजूद थे।

किशनगंज में उस रोज सनसनी मच गई। मल्हुआटोली, उत्तरटोली, दक्षिण टोली और गंज के लोग आकर मालिक के घर जमा हुए थे।

जो सुनता यही कहता—क्या हुआ? कहां चल दिए?

इसने उसके मुंह से सुना, उसने उसके मुंह से। किसीने अपनी आंखों नहीं देखा था। सब सुनी-सुनाई बात थी। सुनी बात का यकीन नहीं, इसीलिए सभी अपनी आंखों देखने दौड़ रहे थे। इतने ताज्जुब की बात को देखे बगैर रहा जा सकता है भला?

सच कहते हो?'

'अजी सच नहीं तो क्या ऐसे ही कामकाज छोड़कर फिजूल भाग रहा हूं?'

किसीने देखा नहीं लेकिन घटना सभीने सुनी है। सुना कि इतने दिन बाद मालिक की असली पोती का पता चला है।

'तब इतने दिन से घर में जो थी वह कौन है?'

'वह कौन है, वहां पहुंचने पर ही पता चल जाएगा। हमने क्या देखा है? हम तो सुनी सुनाई बात कह रहे हैं।"

उस रोज किशनगंज में हर कोई उस सुनी सुनाई बात को परखने मालिक के घर पहुंचे थे। लेकिन आकर जो देखा उसके बाद दांतों तले उंगली दबाने के अलावा कोई रास्ता नहीं बचा उनके पास। हर जबान पर एक ही बात थी। आश्चर्य! ऐसी परिणति हो सकती है इंसान की

जिन्दगी म ! सभी जाते ह मानिक भी गए लेकिन जाने म पहले यह सब देख लेते तो उनका ऐसा नुकसान हो पाता? उनका तो कुछ पता भी नही चल पाया। व ता अपन भाग्यदेवता के नाम एक हल्का सा अभियोग भी नही कर पाए। कह नही पाए कि प्रभु, मैंन जो भी चाहा, तुमने सभी दिया लकिन इस मर्मान्तक रूप मे दिए बगैर क्या काम नही चलता था? वैसा करन म क्या आपकी महासृष्टि के काय मे कोई बडी हानि हो जाती ?

नई बहू अभी भी अपन को पूरी तरह सम्हाल नही पाई थी।

दुलाल साहा भी जसे इन पीढियो म सिमटकर छोटा हो गया था। दोलगोविंद घटक को लिए जब पुलिसवाले वापस आए तब पूरे किशनगज की तस्वीर ही जैसे बदल गई।

पुलिस के दरोगा ने दोलगोविंद से पूछा था, "लेकिन तुमने यह सबनाश क्यो किया ?"

पागल म भी जसे पाप बोध अभी बाकी था। उसन कहा, "मेरी मति मारी गई थी हुजूर ! मैं उस वक्त पद्रह भरी सोने का लोभ नही छोड पाया।"

"लेकिन तुमने एक बार भी नही सोचा कि तुम दुलाल बाबू जैसे धार्मिक आदमी का सबनाश करने जा रहे हो ?"

'सोचा क्यो नही हुजूर ?"

तब फिर ऐसा काम क्या किया ?"

"मैंने कहा न हुजूर पद्रह भरी सोन के लोभ मे। वह सोना भी नही मिला। मेरा भी सबनाश हो गया।

इसके बाद गाव के कुछ लोग आकर खडे हुए। नई बहू की एक बुआ थी वह भी नही थी अब। उनके मरन के बाद वह सपत्ति भी नई बहू की हो गई।

निताई बसाक और दुलाल साहा ने उस सपत्ति को बेचकर रुपया भी ले लिया। इसलिए गाव के किसी आदमी न सोचा भी न था कि इतने दिन बाद वही पोती फिर आएगी उस गाव मे।

"लेकिन तुम्हें यह कैसे पता चला कि मछुए की लड़की है ?"

"जी शादी से पहले इनकी बुआ से ही सुना था। इसीलिए तो शादी नही हो रही थी कहीं।'

नई बहू अचानक बोल उठी, "झूठ बात, ऐसा कुछ होता तो मुझे भी पता चलता। तुम झूठ बोल रहे हो।"

नहीं बिटिया पहले भी कितनी बार झूठ बोल चुका हू। आज उस पाप का फल भी भोग रहा हू। मेरी अपनी लड़की भी शायद इसी पाप से मर गई। जिसके भले के लिए मैंने सदानंद की बात में आकर झूठ बोला था वही अब नही है। अब और किसके लिए झूठ बोलू ? कौन है मेरा ?

'तो फिर क्यों कह रहे हो कि मैं मछुआ की लड़की हू, मेरी बुआ, मेरी अपनी बुआ नही थी ?

'नही मा, नही '

सबूत है तुम्हारे पास ?'

दोलगोविंद ने कहा, "वह सबूत देने ही तो आया हू यहा।"

ठीक है तो सबूत दो।"

दोलगोविंद ने कहा 'अच्छा, आप लोग जरा रुकिए," कहकर कहीं चला गया और थोडी ही देर में एक बूढ़े आदमी को लेकर वापस आया। उस आदमी की उम्र करीब नब्बे साल की होगी। उस आदमी ने आकर सब लोगों को प्रणाम किया। उम्र के बोझ से कमर झुक गई थी। आखो से दिखाई भी ठीक से नही देता था।

' आप लोग इसीसे पूछ लीजिए जो कुछ पूछना है।'

दरोगा साहब ने पूछा, "क्या नाम है तुम्हारा ?'

' हुजूर, कालीचरण माइती।'

"कहा रहते हो ?'

"हुजूर, और कहा रहूगा, उसी गाव मे रहता हू।

"दोलगोविंद घटक को जानते हो ?"

"खूब अच्छी तरह से।

इन महिला को पहचानते हो ?'

मैं टकटकी लगाए उस औरत की गोद की लडकी को देख रहा था। गुसाई मा भी देख रही थी। गुसाई मा न मेरी ओर देखा। पराण को हम लोग जानते थ हुजूर ! गुसाई मा तो मछली खाती नही थी, लेकिन वह मछली पकडकर घर-घर बेचता था। उस सब जानते थे। मैंने सोचा, इतने घरो के रहते यह गुसाइ मा के घर ही क्यो आई है ?

गुसाई मा ने ही पूछा, 'गोद की लडकी कौन है री ?'

पराण की वहू बोली रास्ते मे पडी मिली गुसाई मा !

'पडी मिली ?

गुसाई मा शायद सपन की बात साच रही थी।

पराण मछुए की बहू की गोद वाली लडकी गुसाई मा की गाद म आन के लिए हाथ फैला रही थी। छटपट कर रही थी। गुसाई मा को लगा सपने म भी लक्ष्मी ठीक इसी तरह उनका ओर देख रही थी।

गुसाई मा लडकी को गोद मे लेकर चूमने लगी।

फिर बोली इस लडकी का मरे पास छोड दे बडी प्यारी लडकी है री '

पराण की वहू बोली, 'तो मुझे भी रहने दो मा, मेरा घर वार सब चला गया। तुम्हारे पास ही पडी रहूगी।

'लेकिन यह लडकी ह किसकी ? खोज-खबर नही की कुछ ?'

'नही गुसाई मा किसीने खाज नही की। सुबह सुबह बैगन लेने खेत गई—वही मिली थी यह लडकी। लेकिन किसीस कहना नही गुसाई मा ! बाद म भी किसीने इतने दिन खोज-खबर नही ली। तब स मेरे पास ही बनी है। मैंने इस बारे मे किसीसे कुछ भी नही कहा है गुसाई मा '

'तेरे मुहल्ले मे मालूम है सबका ?'

'मैंने कह रखा है कि यह मेरे बहन की लडकी है। बहन मेरे पास छोड गई है इस।'

तो गुसाई मा न उस रोज ही पराण मछुए की वहू से लडकी का ले लिया। उसी रोज स मा लक्ष्मी गुसाई मा के पास रह गई। इसके बाद जब तक पराण मछुआ और उसकी बहू जिंदा रहे, गुसाई मा चावल,

दाल और कपडे देती रही। जैसे-जैसे दिन बीत रहे थे, गुसाई मा की भी बढोतरी होने लगी। और भी जमीन हुई पैसा भी आया, घर और भी बडा हुआ—मैं रानी बिटिया को रखता था, गुसाई मा भी दिन भर मा लक्ष्मी का लेकर व्यस्त रहती थी।

बाद मे जब मा लक्ष्मी बडी हुई तो यह दोलगोविंद घटक एक दिन आया। उसने कहा, 'एक अच्छा लडका है, अगर विवाह करना हो तो ' मैंने कहा, 'लेकिन मा लक्ष्मी गुसाई मा की अपनी नातनी नहीं हैं।'

दोलगोविंद ने पूछा, 'तब किसकी हैं ?'

मैंने सब कुछ साफ साफ कह दिया। दोलगोविंद बोला, 'इसके माने मछुए की लडकी है ?

गुसाई मा मेरी बात सुनकर बहुत नाराज हुईं। कहने लगी, 'तुझे हर बात मे टाग अडाने की क्या जरूरत है ? तू क्यो बोलने गया कि मेरी नातनी नही है ? मैंने तो इसका गोत्र भी बदल दिया है। पुरोहित बुलाकर गोद भी ले लिया है, अब तो यह मेरी ही जाति की है।'

इसपर भी मेरा मन नही मान रहा था। तब गुसाई मा ने नाराज होकर चटर्जी लोगो के साथ मुझे काशी भेज दिया। मैं भी काशी चला गया। चटर्जी परिवार एक महीने काशी रहकर वापस चला आया और मैं वही रह गया। गुसाई मा हर महीने रुपये भेजती।

बाद म मा लक्ष्मी के विवाह पर काशी से आया। गुसाई मां मुझसे बोली, कालीचरण अब किसीसे कह नही देना कि यह मेरी नातनी नही है। इसके विवाह म आने की तेरी इच्छा थी इसीलिए तुझे बुलवाया है ब्याह हो जाने पर तुझे वापस काशी जाना है।'

ठीक है चला जाऊगा', इसके अलावा मुझे इस सब पचडे मे पडने की जरूरत भी क्या थी। मा लक्ष्मी के ब्याह म जी भरकर माल उडाए और जी भरकर आशीर्वाद दिया।"

इतनी देर तक सब लोग मास रोके कालीचरण माइती की कहानी सुन रहे थे। दोलगोविंद घटक, दरोगा, पुलिस वाले, दुलाल साहा, निताई बसाक और नई बहू—सभी।

कालीचरण माइती बोलते-बोलत रुक गया। नब्बे साल का बूढा आदमी। आखो से ठीक से देख भी नही पाता, बात भी नही कर पाता ठीक से। दात सार गिर चुके हैं। चमडी यूल गई है।

दरोगा साहब ने पूछा, 'फिर ? इसके बाद क्या हुआ ?''

कालीचरण माइती कहन लगा, ''पराण मछुए की बहू ने शुरू म कुछ भी नही कहा, हम लोगो न भी कुछ नही पूछा। पूछने की जरूरत भी क्या थी, आप ही कहिए ? पराण की वह गुसाई मा के पास रहती और घर का काम-काज करती। वाकई उस बार मछुआटोली म बडे जोर का आधी पानी बरसा था। नदी को भी न जाने क्या हुआ कि तभी से इस ओर की बाड ताडकर मामारकपुर की ओर के खेतो को अपनी चपेट म ले लिया। मछुआटोली ही खत्म हो गया गाव से। '

नई बहू ने अचानक कहा, लेकिन मैं मछुए की लडकी हू इस बात का कोई सबूत तो तुम नही दे पाए ?''

कालीचरण न कहा, जी, वही कहने जा रहा हू रानी बिटिया ! तुम्हारे आने के बाद से गुसाई मा की हालत अच्छी होन लगी थी। इसी-लिए गुसाई मा भी मा लक्ष्मी की तरह तुम्हारी सेवा करती। गुसाई मा कहती, कालीचरण यह मेरी मा लक्ष्मी है, इससे कुछ न कहना तू।' उन दिनो तुम शैतान भी तो कम नही थी रानी बिटिया। मुझे कितना नोचा-खसोटा है तुमन फिर भी मा लक्ष्मी मानकर हमेशा छाती से लगाए रखना। वैस भी गुसाई मा की वजह स कुछ भी कहना मुश्किल था। '

दरोगा साहब बोले, अच्छा, इन बातो को छोडो, असली बात कहो—तुम्ह कैसे मालूम हुआ कि य मछुए की लडकी हैं ?''

'कहता हू हुजूर, बूढा आदमी हू इसीलिए बात ठीक से नही कर पाता। माफी चाहता हू। हा तो पराण की बहू बीमार हा गई एक दिन। गाव मे बीमार कितने ही हुआ करते है, लेकिन पराण की बहू फिर ठीक नही हुई।'

' ठीक नही हुई ?''

" जी हा फिर ठीक नही हुई। मर ही गई बेचारी ! अहा, उन दिनो की बातें जस आज भी नजरो के आगे घूम रही हैं। मरने से एक

दिन पहले पराण की बहू ने मुझे बुलाया। उसने कहा, 'कालीचरण, मैं तो जा रही हू। लेकिन जाने से पहले दो बात कहना चाहती हू तुमसे, बगैर कहे जी नही मान रहा।

मैंने आगे झुककर पूछा, 'क्या कहना चाहती हो पराण की बहू ?'

उसने कहा, कालीचरण एक बार गुसाई मा को बुला दो।'

मैंने पूछा, 'क्यो ? गुसाई मा को किसलिए बुला रही हो ? अभी तो वो सो रही हैं।'

पराण की बहू ने कहा, 'गुसाई मा से कहे बगैर मैं जा नही पा रही कालीचरण ! मेरे पाप का बोझ हलका नही होगा।'

क्या करता उतनी रात गए गुसाई मा को बुलाकर लाया। सारे दिन के काम काज के बाद गुसाई मा बेसुध सोई थी।

मेरे पुकारने पर उठकर बोली, 'क्या हु आ ? इतनी रात म क्यो पुकार रहा है ?'

मैंने कहा 'पराण की बहू की हालत खराब है, तुम्हे बुला रही है, एक बार।

गुसाई मा पराण की बहू के पास गई। और उसके मुह के पास मुह ले जाते ही पराण की बहू ने गुसाई मा से कुछ कहा। गुसाई मा न मेरी ओर देखकर कहा 'कालीचरण जा तो, जाकर हराधन वैद्य को एक बार बुला ला, कहना, गुसाई मा न बुलाया है साथ म मकरध्वज लाने को कहना।'

'गुसाई मा की बात सुनकर मैं दौडा दौडा हराधन वैद्य को लाने गया। जी हा, लेकिन वैद्यजी जब तक आए सब कुछ खत्म हो गया था। पराण की बहू इस दुनिया को छोडकर जा चुकी थी। उसके बाद और क्या ! सब खत्म हो चुका था।

मैं तो तब भी यही समझता था हुजूर कि पराण की बहू ने जो कहा था, वही सत्य है।

एक दिन मैंने गुसाई मा से पूछा था, 'पराण की बहू न तुमसे क्या कहा गुसाई मा ? मरने से पहले क्या कहने को बुलाया था उसने ?'

काफी देर तक पीछे पड़ने के बाद गुसाईं मा ने कहा था, 'पराण की बहू ने कहा था कि मा लक्ष्मी उसे रास्ते मे पड़ी मिली लड़की नहीं है। यह उसकी जात के किशनगज के बसत मछुए के लड़के सत्य मछुए की लड़की है। मछुए की लड़की बोलकर कहीं हम घर में रखने को राजी न हो इसीलिए उसने कह दिया था कि वह उस रास्ते मे पड़ी मिली।

मैंने गुसाईं मा से पूछा भी था कि सत्य मछुआ अपनी लड़की को पराण की बहू के पास क्यों छोड़ गया ?'

गुसाईं मा ने कहा था, सत्य मछुए की बहू इस लड़की के पैदा होते ही मर गई थी। उसे देखने वाला कोई नहीं था। उधर सत्य मछुए को हावड़ा की किसी जूट मिल मे नौकरी भी मिल गई थी। बिन मा की लड़की को कहा रखता ? इसीलिए उसे पराण की बहू के पास छोड़ गया।'

हुजूर, सब विधि का विधान है। मैं गुसाईं मा का नौकर ठहरा, उन्होंने जो कुछ कहा मैंने मान लिया।

बाद म यह दोलगोविंद घटक एक दिन विवाह का सबध लाए। चुपचाप ब्याह भी हो गया। किसीको कुछ भी पता नहीं चल पाया। मैं तो पहले ही काशी चला गया था। विवाह पर दो दिन के लिए आकर फिर वापस वहीं चला गया। उसके बाद आज आप लोग आए है। जी खोलकर इतने दिन बाद रानी बिटिया को देख लिया।

कहकर कालीचरण रुका।

दरोगा बाबू को जो लिखना था, उन्होंने लिख दिया।

दुलाल साहा, निताई बसाक, नई बहू और दोलगोविंद सब के-सब किशनगज की ओर लौट पड़े। लौटते वक्त दोलगोविंद घटक फूट-फूटकर रोने लगा। बोला "यह सवनाश मैंने ही किया है साहाजी, भगवान ने इसके लिए मुझ सजा भी दे दी अब आप लोग भी मुझे सजा दें हुजूर ! जो भी सजा देंगे, मैं सिर झुकाकर स्वीकार कर लूगा।'

कहकर दोलगोविंद ने वहीं रास्ते मे ही सिर झुका दिया।

आज भी किशनगंज मे जाने पर देखा जा सकता है, 'दि इंडिया शुगर मिल लिमिटेड' के ऑफिस के सामने तीन बडे-बडे स्टेच्यू खड़े हैं। तीनो ही पत्थर के हैं। असली सफेद संगमरमर के। बीच मे मालिक की मूर्ति है—कीर्तिश्वर भट्टाचार्य। दोनो ओर दो जने और। एक ओर दुलाल साहा और दूसरी ओर निताई बसाक।

तीनो मूर्तियां ही नई बहू ने बनवाई हैं। तीनो के नीचे उनका नाम, धाम और परिचय लिखा है, काले अक्षरो मे।

किशनगंज की पहली वाली शक्ल अब नही रह गई है। नई पक्की सडकें और इलैक्ट्रिक लाइट वगैरह सब कुछ ने मिलकर जगह को जैसे बदल ही दिया है।

बडे चातरा से उस रोज लौटने के बाद दुलाल साहा के घर कुछ दिन तक सन्नाटा छाया रहा। दुलाल साहा, निताई बसाक और नई बहू सभी जैसे बदल से गए थे। ऐसा भी हो सकता है कोई सोच भी न पाया था।

नई बहू उसी रोज घर से चली जाना चाहती थी। बोली, 'मैं अब इस घर का जल भी स्पर्श नही करूंगी बाबा! आप मुझे मुक्ति दें।'

निताई बसाक ने कहा था 'यह कैसे हो सकता है? तुम जाओगी कहां नई बहू?'

नई बहू ने कहा, 'जहां भी जाऊं, इस घर मे रहने का अधिकार अब मुझे नही है।'

विजय काफी देर से चुप खडा था। अब उसने कहा, 'तुम यह घर छोडकर जाओगी तो मुझे भी तुम्हारे साथ जाना पडेगा।'

'तुम क्यो जाओगे? जाना होगा तो मैं अकेली ही जाऊंगी। तुम्हे मेरे साथ जाने की जरूरत नही है।'

दुलाल साहा ने कुछ भी नही कहा। हरिनाम की माला झोली लिए और भी तेजी से फेरने लगा।

उसने कहा था, 'दुनिया सब माया है एक हरिनाम ही सत्य है—पापियो के तारने के लिए एक हरिनाम का ही भरोसा है।

लेकिन हरि ही जो एकमात्र भरोसा है इसका प्रमाण भी आखिर मिल ही गया। दो दिन बाद ही पुलिस और दरोगा फिर आ पहुंचे किशन-

गज म दुलालसाहा के घर।

आते ही दरोगा साहब बोले, "सारी समस्याओ का समाधान हो गया साहाजी!"

दुलाल साहा माला जपते जपते ही बोना कैसे ?"

दरागा साहब ने कहा, 'यह किसे लाया हू देखिए।"

'यह कौन है ? '

यह सत्य मछुआ हावडे की जूट मिल मे काम करता है यह सब जानता है।'

'क्या जानता है ?"

दरागा साहब बोले लेकिन उसस पहले सबको यहा बुलाइए यह सब बतलाएगा—अपने निताई बाबू को बुलाइए नई बहू रानी को बुलाइए अपने लडके विजय बाबू को भी बुलवाइए।'

दुलाल साहा ने कात से कहा, 'कात बुला तो सबको जरा।'

कात अदर चला गया।

'श्रीदाम ऑपिरा' जहा भी जाता वही रानी रूपकुमारी' देखने के लिए लोगा की भीड टूट पडती। चडी बाबू के श्रीमानी आपेरा' का अब कोई नाम भी नही लेता। वह दल भी टूट गया है अब—चडी बाबू भी मर चुके है। अब श्रीदाम ऑपिरा का बाजार गम है। रानी रूपकुमारी' अराकान के राजा की लडकी। अराकान के राजा, राज्य खोकर वन-जगलो मे भटक रहे है। राजा मे विद्रोह हो गया हैं। साथ मे रानी रूप कुमारी' और कन्या बहिबाला है। कुमारी कन्या। रास्ता भूलकर तीनो तीन दिशा मे चले गए है। बडी रोचक घटना है। अजना की वजह से किस्सा और भी जम गया है। एकबार सुनना शुरू करने पर ठेक आखिर तक सुनना पडता है। दशक विभोर हो जाते हैं। अजना का पाट देखने के लिए लोग एक दूसरे पर गिर पडते हैं।

चडी बाबू के पास पहुचकर उस रोज बकू ने काफी झमेला खडा कर दिया था।

सब लोग चीख पुकार सुन, 'श्रीमानी ऑपेरा' के चितपुर के आफिस

मे घुम आ रहे थे।

बकू का माथा अभी भी गम था। गम होने के सिवाय चारा भी नहीं था कुछ।

लेकिन तुमने उसे मारा क्यो ?"

'मारू गा नही ? झूठ क्या बोला तुम्हारा अधिकारी ? '

झूठ ? झूठ कब बोले ?"

उसने क्या कहा था कि अजना ही असल म हुस्तन है ? अजना तो हुस्तन नही है।'

क्या कहते हो तुम ?"

बडी बाबू शायद जरा सम्हल गए थे। बकू के घूस की चोट से आख-नाक फूल गए थे।

उन्होने कहा ' मैं क्या ऐसे ही झूठ बोला था। देखा, भला आदमी पोती पोती करके पागल होकर यहा वहा उसको ढूढता भटक रहा है। उधर अपनी अजना को भी राजरोग हो गया था। दल का नुकसान तो हुआ ही। उसकी चिकित्सा भी नही हो पा रही थी ठीक से। इतनी कीमती दवाए पथ्य कौन खिलाए, जिसके पास इतना पसा है? मैंने सोचा, मालिक का ऐसा खास कुछ नुकसान भी नही होगा। लडकी मिलने का लाभ होगा सो अलग। अजना का भी फायदा था। जरा सा झूठ बोलकर अगर लडकी के इलाज का इतजाम हो तो इसम मैंने ऐसा क्या अन्याय कर डाला, सुनू तो जरा ?"

' लेकिन इसीलिए एक ब्राह्मण को इस तरह सताएगे ? इतने रुपये का कर्जदार बना देंगे उस ? बेचारे मालिक को क्या चैन मिल पाया ? कर्ज ले लेकर अजना को ठीक कर दिया, इससे अजना का उपकार हुआ यह ठीक ह, लेकिन वे इतना कर्जा विधवा महिला के माथे पर रखकर मर गए उसका भुगतान कौन करेगा ?"

लेकिन इन सब तर्कों को कौन सुनता और कौन समझता, किसीके पास इतना वक्त नही था। बडी बाबू को भी यह सब अच्छा नहीं लग रहा था।

लेकिन किशनगज पहुचते ही एक घटना और हो गई।

मालिक के घर के आगे उस समय खासी भीड़ जमा हो गई थी। दुलाल साहा आया है, निताई बसाक आया है, सुकान्त राय आया है, विजय और नई बहू भी आए हैं। और आए हैं पुलिस के दरोगा साहब। साथ में एक जना और

"यह आदमी कौन है?"

'अरे इसका नाम तो सत्य मछुआ है।'

दरोगा साहब ने कहा 'इसीका नाम है सत्य मछुआ। इससे आपको सब पता चल जाएगा, आपकी पोती हरतन इसीको मिली थी।'

सामने बड़ी बहूजी थीं। उनके आंसू अभी सूखे भी न थे। हमेशा की कम बोलनेवाली हैं लेकिन आज तो जैसे हमेशा के लिए गूंगी हो गई थीं।

"बोलो सत्य बड़ी बहूजी को सब कुछ बतला दो।"

उस दिन सत्य ने जो कुछ कहा, वह इतना अमानवीय था कि नाटक जैसा लग रहा था। फिर भी पूरा सत्य था। सत्य ने सब कुछ कह दिया। जो सुन रहे थे, उन्होंने दांतों तले उंगली दबा ली। इस जमाने में ऐसा कुछ भी हो सकता है?

सत्य मछुए ने कहा 'पूरा दोष मेरा ही है रानी मां, इस सबके लिए मैं ही जिम्मेवार हूं—उस दिन श्मशान में मैं ही अकेला था, और सब के सब आंधी पानी की वजह से घर चले गए थे। कुछ दिन पहले मेरी बहू की एक लड़की मर गई थी। उस लड़की के मरने के बाद से मेरी बहू की हालत पागलों जैसी हो गई थी। मैं भी हरतन को श्मशान में उसी हालत में छोड़कर एक बार घर चला गया था। बहू को देखकर फिर श्मशान आया। तब तक आंधी और पानी बंद हो गया था। पास जाकर देखा, हैरानी की बात थी। देखा हरतन जैसे हिल रही थी। मैं चौंक उठा। फिर से जिन्दा हो गई क्या? उसके सीने पर हाथ रखकर देखा, धुक धुक हो रही थी। जल्दी जल्दी में एक बात मेरे दिमाग में आई। लड़की को गोद में उठाकर घर पहुंचा। आंच जलाकर सेंक किया—लड़की अगर बच जाए! देखा बहू भी खूब सेवा कर रही थी।

मेरी बहू ने पूछा, यह कौन है?'

मैंने कहा, 'मालिक की पोती है।'

इसके बाद दो-तीन रोज इसी तरह कट गए, लडकी भी चगी हो गई। वहू की हालत मे भी काफी सुधार हो गया था। लडकी को जैसे गोद स उतारना ही नही चाहतीथी। "

"फिर ?"

सब सास रोके सत्य की बात सुन रहे थ।

पूछने लगे, 'उसके बाद फिर क्या हुआ ?

' उसके बाद, जी, सब कहता हू। आप लोगो को पूरी बात सुनाऊगा। मैंने पता किया, अपने पाडे मे किसीको यह बात मालूम हुई या नही। किसीको मालूम नही हुआ था। पता चलन पर तो मालिक अपनी पोती को ले जाएग मेरी वहू फिर पागल हो जाएगी इसीलिए इस बारे मे किसी-से कुछ नही कहा। मालिक की पोती को गोद म ले रातोरात किशनगज छोडकर मोहनपुर चला गया। सभीसे कह दिया, यह मेरी अपनी लडकी है। लेकिन विधि के विधान के आग किसका बस चलता है। रानी मां, एक दिन मेरी वह वहू भी मर गई। जिसके लिए परायी पोती को अपनी बतला रहा था वह वहू ही आखिर न रही! अब हरतन का क्या करता? मेरी एक बहन बर्द्धमान जिले के बडे चातरा म थी। हरतन को वही छोड आया। कह आया था कि इसके बारे म किसीको न बतलाए, नही तो गजब हो जाएगा। और उसके बाद हावडा की जूट मिल मे नौकरी मिल गई। वहा फिर से ब्याह भी किया। एक लडका भी हुआ। उस लडके का नाम निकुज है। मेरी भी उम्र हो चली है रानी मा, अपन पापा की कहानी आपको सुना दी। जब दरोगा साहब ने आकर सारी बातें पूछी तो फिर मैं कुछ भी छुपा नही पाया। अब मुझे जो भी सजा दें, मजूर है।"

सजा कौन देता है और कौन लेता ही है। इस जगत् मे दडनायक को अगर कोई कभी देख पाता तो शायद एक रोज उससे मुकाबला करता। लेकिन सबसे मजे की बात यह है कि उस दडनायक को कभी देखा नही जा सकता। देखा नही जा सकता, इसीलिए कभी मुकाबला भी नही होगा। मुकाबला होने पर हो सकता है, इस कहानी का अत कुछ और

होता। अजना ही, हो सकता है, असली हस्तन होती, मालिक भी, हो सकता है फिर से ऐश्वयशाली होकर किशनगज मे कर्ता धर्ता होते, और दुलाल साहा पुलिस की हथकडी पहन जेलखाने मे सडता।

लेकिन अत वैसा नही हुआ। आप और हम जिस तरह हर चीज का अत देखकर खुश होते हैं, इस कहानी का अत मैं उस तरह नही कर पा रहा। मालिक नही है दुलाल साहा नही है। निताई वसाक भी नही है, निवारण सरकार भी नही है। है सिर्फ बी० डी० ओ० सुकात राय। इसके अलावा दुलाल साहा का लडका विजय साहा और नई बहू। नई बहू ही अब मालिक के इतने बडे घर की मालकिन है। इस वश की लडकी एक दिन खो जाने के बाद फिर किस तरह घटनाचक्र से वापस आ गई और सब कुछ उलट-पुलटकर पूरी कहानी का मोड भी बदल डाला।

जाने वाले दिन नई बहू ने अजना से पूछा था, 'तुम जा क्यो रही हो ? मैंने तो तुमसे चले जाने को नही कहा ? तुम यही रहो न !"

अजना न कहा, "मैं नाटक दल की लडकी हू हम लोगो को क्या घर के अदर अच्छा लगता है ?"

नई बहू बोली, "नाटक दल की होने पर भी आखिर हो तो औरत ! और औरत होकर घर-बार अच्छा न लगे, यह भी कभी सभव है ?"

अजना ने कहा, "घर म इतन दिन रहकर देख लिया कि घर-बार क्या चीज है। इस सबके बाद अब तुम मुझसे घर गृहस्थी के झझट मे पडने को मत कहो।'

'क्यो ? घर ने ऐसा कौन सा दोष किया है ?"

अजना ने कहा, "हम लोगो ने नाटक-दल का परिवार देखा है इस लिए कहती हू कि इससे हजार गुना अच्छा है।'

"तुम मुझपर गुस्सा होकर यह बात कहती हो ?"

अजना ने कहा था, 'अरे नही, गुस्सा नही किया। सच कहती हू, हमारा वह परिवार कही ज्यादा अच्छा है। वहा हम खडिया घोलकर उसे दूध मानकर पीते हैं, यह सच है, लेकिन उसे पीने के बाद इतनी कैफियत नही देनी पडती।"

नई बहू ने ताना पकड लिया। उसने कहा, लेकिन उसके लिए मैं

तो प्रायश्चित्त करने को राजी हू। तुम इसतरह तान क्यो द रही हो ? मैंने तो पहले ही कह दिया कि तुम यहीं रहो।"

अजना हसकर नई बहू से लिपट गई। फिर बोली, 'तुम मेरी बात का बुरा क्यो मानती हो ? मैंने ऐसा थोडे ही कहा है।"

नई बहू ने कहा था, 'ठीक है, लेकिन तुम गुस्से नहीं हो, इसका प्रमाण देती जाओ।'

प्रमाण कैसे दू ?'

'एक दिन यहा नाटक के गीत गाकर वचन दो एक दिन समय होने पर इसी चौक मे तुम अपना गीत सुनाओगी।"

'यह बात ठीक है।"

'लेकिन वायदा करो कभी स्वप्न म भी नही सोचोगी कि मैंने तुम्हे भगा दिया ?"

अजना बोली, "ओ मा ऐसा क्या सोचने लगी ? मैं तो खुद ही जा रही हू। तब क्या इतनी देर से मैं तुमसे झूठ बोल रही थी ? सच कहती हू, यकीन मानो, यह जो दादा मर गए हमारे नाटक की दुनिया मे ऐसा नही होता। वहा यात्रा होते समय राजा रानी मरते हैं लेकिन अन्दर मेकअप रूम म जाकर वे जिन्दा हो जाते ह। तुम लोगो की दुनिया के नियम-कानून अलग ही हैं। यह सब मुझे अच्छा नही लग रहा भाई मैं चलती हू।'

फिर जाते-जाते रुककर बोली 'हमारी उस दुनिया मे राम रावण का युद्ध होने पर राम की ही विजय होती ह, रावण की नही। लेकिन तुम्हारे यहा तो सब कुछ उलटा ह।"

कहकर गाडी म जा बैठी। पीछे पीछे बकू भी जाकर बैठ गया।

इसके बाद गाव के सब लोगो के देखते देखते उन लोगो की गाडी किशनगज की सडक से होकर सामने की ओर अदृश्य हो गई। किसीने पुकारकर उन्हे रोका भी नही। जगत की रीति देखकर वे लोग जैसे हतवाक निस्तब्ध और निर्मम हो गए।

हा, तो आज का किशनगज वह किशनगज नही रह गया है, वह तो

पहले ही कह चुका हू। अब दुलाल साहा के घर से लेकर मालिक के घर तक चारदीवारी खिंच गई है। सब मिलाकर एक विशाल इमारत हो गई है।

'श्रीदाम आपरा' आकर यहा एक रोज नाटक भी कर चुका है। बकू आया था, अजना भी आई थी। मालिक के मकान के सामने वाले प्रागण मे अजना ने 'रानी रूपकुमारी' का पाट किया था। महफिल म उसने सुर मे गाया था

कहा जाऊ, कहा जाऊ, मैं अबला नारी।
कौन यहा अपना
कहा पाऊ शरण, हे अन्तर्यामी

उसका यह अभिनय देखकर लोग आसू नही रोक पाते। और उसके बाद ही उसके साथियो ने आकर एक नाच दिखलाकर महफिल को जीत लिया था।

पवन की पालकी चढकर स्वग जाऊ

बाद मे लोग ठहाका मारकर हसने लगे।

लेकिन आश्चय, एक दिन किशनगज का नाम पलटकर दुलालगज हो गया। कलकत्ते के किसी एक मिनिस्टर ने आकर नाम परिवतन के उस उत्सव को सपन्न किया। वह खबर और उस उत्सव के फोटो बडे आडम्बर के साथ अखबारो म भी छपे। उसके पीछे किसके कितने हजार खच हुए यह बात गोपनीय ही रही। दुलाल साहा कितने बडे आदमी थे, इस बात के प्रचार मे कोई कमी नही रखी गई। सबको नये सिरे से पता चला—दुलाल साहा गरीबो के कितने बडे हितैषी, लाचारो के सहायक और सवत्यागी सन्यासी थे। स्टेशन का नाम दुलाल साहा के साथ जोड-कर इस महापुरुष को चिरस्मरणीय बनाए रखने की व्यवस्था की गई—'जय! जय महापुरुष दुलाल साहा की जय'

और जीवन जिस प्रकार सुख-दुख की परवाह करके नही चलता इतिहास भी उसी तरह भले-बुरे का विचार कर अपनी गति का निर्धारण नही करता। यह निमम निर्विकार है। दुलालगज के लोग जब सुबह-सुबह शुगर मिल म काम करने जाते हैं जब दुलाल साहा के घर के सामने स होकर

ड्यूटी करने जाते हैं, तब उन्हें पता भी नहीं चलता कि दुलानगंज के इस बाहरी वैभव के पीछे और भी बहुत लोगों का सुख दुःख जड़ित है। हमेशा इसी तरह जड़ित रहेगा भी। सिर्फ इतिहास के पृष्ठ बदलने की तरह उसके ऊपर एक के बाद एक आलेप से एक दिन निश्चिह्न हो जाएगा। उस दिन जो लोग फिर से आएंगे उनके भी सुख-दुःख को लेकर एक और उपन्यास लिखा जाएगा। इस आवागमन को लेकर ही हो सकता है, महाकाल अपने विचित्र खयालों की परितृप्ति करता है। लेकिन क्या करता है यह किसीको नहीं मालूम। हम आप कोई भी नहीं जानते। जानने की कोशिश करने पर भी जान पाना संभव नहीं होगा। सिर्फ, जो साक्षी रहेंगे वे उसकी नींव पर काव्य, उपन्यास लिखकर कागज पर समय को अंकित कर जाएंगे। दुनिया इसीका नाम है।

□□

मुद्रक आई० बी० सी० प्रेस शाहदरा दिल्ली ११००३२

सरस्वती विहार
श्रेष्ठ साहित्य को अत्यन्त
नयनाभिराम रूप-सज्जा
में प्रस्तुत करने वाला
एकमात्र संस्थान है।

सुरुचिसम्पन्न साहित्य प्रेमी
यदि ऐसे साहित्य की
नियमित जानकारी प्राप्त
करना चाहते हैं तो कृपया
हमें लिखें



सरस्वती विहार
२१, दयानन्द मार्ग, दरियागंज
नई दिल्ली-११०००२